"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 4 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 27 जनवरी 2017—माघ 7, शक 1938

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 24 नवम्बर 2016

क्रमांक एफ 9-21/2011/1-8.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री आशुतोष मिश्रा (भा.व.से.-1999), वन संरक्षक, क्षेत्रीय महाप्रबंधक, वन विकास निगम, रायपुर की सेवाएं वन विभाग से लेकर संस्कृति विभाग को सौंपते हुए, उन्हें अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त संचालक, संस्कृति एवं पुरातत्व विभाग, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

2. श्री आशुतोष मिश्रा के कार्यभार ग्रहण करने पर श्री राकेश चतुर्वेदी (भा.व.से.-1985), संचालक, संस्कृति एवं मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. ग्रामीण सड़क अभिकरण, रायपुर केवल संचालक, संस्कृति के प्रभार से मुक्त होंगे.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2017.

नया रायपुर, दिनांक 5 जनवरी 2017

क्रमांक ई 1-01/2017/1-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री हीरालाल नायक, भा.प्र.से. (2008), अपर कलेक्टर, बस्तर को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त कुलसचिव, बस्तर विश्वविद्यालय, जगदलपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

नया रायपुर, दिनांक 6 जनवरी 2017

क्रमांक ई 1-01/2017/1-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा डॉ. संजय कुमार अलंग, भा.प्र.से., (2005), संचालक, समाज कल्याण तथा प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ नि:शक्तजन वित्त एवं विकास निगम, रायपुर को अपने वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ पाठ्य पुस्तक निगम का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

2. श्री युनूस अली, भा.व.से. (1988), प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ पाठ्य पुस्तक निगम, रायपुर की सेवायें वन विभाग को वापिस लौटायी जाती है.

नया रायपुर, दिनांक 6 जनवरी 2017

क्रमांक ई 1-01/2017/1-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री कुमार लाल चौहान, भा.प्र.से., (2009), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत बस्तर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त अपर आयुक्त, महात्मा गांधी नरेगा, रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

2. श्री रितेश कुमार अग्रवाल, भा.प्र.से. (2012), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत गरियाबंद को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत बस्तर के पद पर पदस्थ करता है.

3. श्री जगदीश सोनकर, भा.प्र.से. (2013), अपर आयुक्त, महात्मा गांधी नरेगा, रायपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत गरियाबंद के पद पर पदस्थ करता है.

नया रायपुर, दिनांक 7 जनवरी 2017

क्रमांक ई-1-21/2016/एक/2.—भारतीय प्रशासनिक सेवा के निम्नलिखित अधिकारियों को आवंटन वर्ष से 04 वर्ष की सेवा, पूर्ण कर लेने फलस्वरूप, भा.प्र.से. (वेतन) नियम, 2007 के नियम 3 (1) (1) के परन्तुक के अंतर्गत, उनके सम्मुख दर्शित तिथि से सेवा के वरिष्ठ श्रेणी वेतनमान (पे बैंड-3, रु. 15600-39100 और ग्रेड पे रु. 6600/-) (पुनरीक्षित-Pay Matrix Level-11) में पदोन्नत किया जाकर निम्नानुसार अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त पदस्थ किया जाता है :—

| क्र. | अधिकारी का नाम | वरिष्ठ श्रेणी वेतनमान में नियुक्ति दिनांक | वर्तमान पदस्थापना | नवीन पदस्थापना |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | श्री रणबीर शर्मा, भा.प्र.से. (2012) | 01-01-2016 | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बलरामपुर. | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बलरामपुर. |
| 2. | श्री जगदीश सोनकर, भा.प्र.से. (2013) | 01-01-2017 | अपर आयुक्त, महात्मा गांधी रोजगार गारंटी योजना, रायपुर. | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, गरियाबंद. |

नया रायपुर, दिनांक 10 जनवरी 2017

क्रमांक ई-1-17/2014/एक/2.—भारतीय प्रशासनिक सेवा के अधिकारी श्री आलोक अवस्थी (सीजी-2002) को भा.प्र.से. (वेतन) नियम, 2007 के नियम 3(1) (iii) के परन्तुक के अंतर्गत दिनांक 01-01-2015 से सेवा के प्रवर श्रेणी वेतनमान (पे बैंड-4, रु. 37400-67000 और ग्रेड पे रु. 8700/-) में पदोन्नत करते हुए "प्रबंध संचालक, छ.ग. हस्तशिल्प विकास बोर्ड" के पद पर अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त पदस्थ किया जाता है.

2. श्री आलोक अवस्थी द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम-9 के तहत नवीन पदस्थापना के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में, भारतीय प्रशासनिक सेवा के प्रवर श्रेणी वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढाँड,** मुख्य सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 26 अक्टूबर 2016

क्रमांक 2043/444/अव./2014/1-8/स्था.—श्री जे. एन. अवस्थी, अवर सचिव, संस्कृति एवं पर्यटन विभाग को दिनांक 05-07-2016 से 11-09-2016 तक 69 दिवस का लघुकृत अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री जे. एन. अवस्थी आगामी आदेश तक अवर सचिव, संस्कृति एवं पर्यटन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री जे. एन. अवस्थी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री जे. एन. अवस्थी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 28 अक्टूबर 2016

क्रमांक 2047/722/अव./2012/1-8/स्था.—श्री एस. एल. नर्रे, अवर सचिव, धार्मिक न्यास एवं धर्मस्व, 20 सूत्रीय कार्यक्रम क्रियान्वयन विभाग को दिनांक 30-09-2016 से 07-10-2016 तक 08 दिवस का (दिनांक 08, 09, 10,11, 12-10-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित, अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एस. एल. नर्रे आगामी आदेश तक अवर सचिव, धार्मिक न्यास एवं धर्मस्व, 20 सूत्रीय कार्यक्रम क्रियान्वयन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री एस. एल. नर्रे को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री एस. एल. नर्रे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 28 अक्टूबर 2016

क्रमांक 2051/4174/2016/1-8/स्था.—श्री एम. एल. ताम्रकर, अवर सचिव, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग को दिनांक 02-11-2016 से 11-11-2016 तक 10 दिवस का (दिनांक 30, 31-10-2016 एवं 12, 13, 14-11-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एम. एल. ताम्रकर आगामी आदेश तक अवर सचिव, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री एम. एल. ताम्रकर को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री एम. एल. ताम्रकर अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 28 अक्टूबर 2016

क्रमांक 2053/3253/2004/1-8/स्था.—श्री एम. एन. राजुरकर, अवर सचिव, वन विभाग को दिनांक 13-10-2016 से 22-10-2016 तक 10 दिवस का (दिनांक 08, 09, 10, 11, 12, 23-10-2016 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एम. एन. राजुरकर आगामी आदेश तक अवर सचिव, वन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री एम. एन. राजुरकर को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री एम. एन. राजुरकर अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 10 नवम्बर 2016

क्रमांक 2102/2219/2011/1-8/स्था.—श्री विजय कुमार चौधरी, स्टॉफ ऑफिसर, अपर मुख्य सचिव, मुख्यमंत्री, ऊर्जा विभाग को दिनांक 23-11-2016 से 28-11-2016 तक 06 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री विजय कुमार चौधरी आगामी आदेश तक स्टॉफ ऑफिसर, अपर मुख्य सचिव, मुख्यमंत्री, ऊर्जा विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री विजय कुमार चौधरी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री विजय कुमार चौधरी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,<br>**जे. एस. राजपूत,** अवर सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 10 जनवरी 2017

क्रमांक एफ 7-41/2016/एक-6.—इस विभाग के आदेश क्रमांक 91/126/साप्रवि/6/2001, दिनांक 13 अगस्त, 2001 द्वारा बुक ऑफ फायनेंसियल पावर्स भाग-1, सेक्शन-एक की कंडिका-एक में प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए संयुक्त सचिव/उप सचिव, वित्त विभाग, बजट को संचालनालय, वित्तीय प्रबंध एवं सूचना प्रणाली, छत्तीसगढ़, रायपुर को पदेन विभागाध्यक्ष घोषित किया गया था.

2. राज्य शासन एतद्द्वारा उक्त आदेश में आंशिक संशोधन करते हुए, "संयुक्त सचिव/उप सचिव, बजट" के स्थान पर "विशेष सचिव/संयुक्त सचिव" छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग प्रतिस्थापित करता है.

3. यह संशोधन दिनांक 01-01-2014 से प्रभावशील माना जायेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अरजलाल,** अवर सचिव.

---

## विधि और विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 13 जनवरी 2017

क्रमांक 440/3794/21-ब/छ.ग./2016.—राज्य शासन, एतद्द्वारा अनुसूचित जाति और अनुसूचित जनजाति अत्याचार निवारण अधिनियम, 1989 की धारा 14 के अनुसार विनिर्दिष्ट विशेष न्यायालय, कांकेर (छ.ग.) के लिये अधिनियम की धारा 15 के अंतर्गत श्री ईश्वर लाल साहू, अधिवक्ता को दिनांक 07-01-2015 से तीन वर्ष की कालावधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो के लिए विशेष लोक अभियोजक नियुक्त करता है. किसी भी पक्ष द्वारा कए माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी. नियुक्त विशेष लोक अभियोजक को शुल्क आदि का भुगतान विधि और विधायी कार्य विभाग के आदेश क्रमांक 7492/डी-2655/21-ब/छ.ग./2012 दिनांक 18-09-12 एवं 8910/3016/21-ब/छ.ग./2012 दिनांक 20-11-2012 के अनुरूप देय होगा.

उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या-64-2014-न्याय प्रशासन, 103-विशेष न्यायालय, 0703-केन्द्र प्रवर्तित योजना अनुसूचित जाति उपयोजना, 5171-विशेष न्यायालयों की स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों के शुल्क के अंतर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2017

क्रमांक 526/3818/21-ब/छ.ग./2016.—राज्य शासन, एतद्द्वारा शासकीय अभिभाषक/लोक अभियोजक, सरगुजा अंबिकापुर के पद पर नियुक्त श्री सुभाष चन्द्र अग्रवाल, अधिवक्ता, जिला-सरगुजा (छ.ग.) को शासन की ओर से पैरवी करने के लिए दिनांक 04-10-2015 से पुनः तीन वर्ष की कालवधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 02 सन् 1974) की धारा 24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या-29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2017

क्रमांक 528/3816/21-ब/छ.ग./2016.—राज्य शासन, एतद्द्वारा अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक/अतिरिक्त लोक अभियोजक, कबीरधाम के पद पर नियुक्त श्री संजय सोनी, अधिवक्ता, जिला-कबीरधाम (छ.ग.) को शासन की ओर से पैरवी करने के लिए दिनांक 07-10-2014 से पुन: तीन वर्ष की कालवधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 02 सन् 1974) की धारा 24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें अतिरिक्त लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या-29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2017

क्रमांक 532/3815/21-ब/छ.ग./2016.—राज्य शासन, एतद्द्वारा अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक/अतिरिक्त लोक अभियोजक, कुनकुरी, जिला जशपुर के पद पर नियुक्त श्री भरत राम यादव, अधिवक्ता, जिला-जशपुर (छ.ग.) को शासन की ओर से पैरवी करने के लिए दिनांक 10-02-2015 से पुन: तीन वर्ष की कालावधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 02 सन् 1974) की धारा-24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें अतिरिक्त लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या-29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2017

क्रमांक 534/3813/21-ब/छ.ग./2016.—राज्य शासन, एतद्द्वारा शासकीय अभिभाषक/लोक अभियोजक, रायगढ़ के पद पर नियुक्त श्री पंचानन गुप्ता, अधिवक्ता, जिला-रायगढ़ (छ.ग.) को शासन की ओर से पैरवी करने के लिए दिनांक 15-09-2015 से पुन: तीन वर्ष की कालावधि या 62 वर्ष जो भी पहले हो, के लिए शासकीय अभिभाषक नियुक्त करता है तथा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 02 सन् 1974) की धारा-24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए उसी अवधि के लिए उन्हें लोक अभियोजक भी नियुक्त करता है. किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है.

उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या-29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार होता,** अतिरिक्त सचिव.

# नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 2 जनवरी 2017

क्रमांक 13/9725/2016/18.—श्री सौमिल रंजन चौबे, आयुक्त नगर पालिक निगम बिलासपुर को दिनांक 20-12-2016 से 26-12-2016 तक (07 दिवस) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री चौबे आगामी आदेश तक नगर पालिक निगम बिलासपुर में आयुक्त के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री चौबे को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री चौबे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 3 जनवरी 2017

क्रमांक 41/10034/2016/18.—श्री अजय कुमार अग्रवाल, आयुक्त नगर पालिक निगम कोरबा को दिनांक 26-12-2016 से 29-12-2016 तक (04 दिवस) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अग्रवाल आगामी आदेश तक नगर पालिक निगम कोरबा में आयुक्त के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री अग्रवाल को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अग्रवाल अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जितेन्द्र शुक्ला,** संयुक्त सचिव.

---

# वन विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 11 जनवरी 2017

क्रमांक एफ 1-05/2016/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री जे. पी. चन्द्राकर भा.व.से. (1998) वन संरक्षक, (संयुक्त वन प्रबंधन) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छ.ग. रायपुर को दिनांक 10-05-2016 से मुख्य वन संरक्षक (वेतनमान: अनुसूची-III के वेतन मेट्रिक्स लेबल 14 वेतन रु. 1,44,200-रु. 2,18,200) के पद पर पदोन्नत करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. टोप्पो,** विशेष सचिव.

## वित्त विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 11 जनवरी 2017

क्रमांक 26/1680/2010/स्था./चार.—छत्तीसगढ़ स्थानीय निधि संपरीक्षा अधिनियम,1973 (क्र. 43 सन् 1973) की धारा 21 की उप-धारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा उक्त अधिनियम की अनुसूची में निम्नलिखित और संशोधन करती है, अर्थात् :—

संशोधन

उक्त अधिनियम की अनुसूची में,—

1. पैरा (क) में, सरल क्रमांक 15 के पश्चात्, निम्नलिखित जोड़ा जाये, अर्थात् :—
   "16. दुर्ग विश्वविद्यालय, दुर्ग."

2. पैरा (ङ) में, सरल क्रमांक 13 के पश्चात्, निम्नलिखित जोड़ा जाये, अर्थात् :—
   "14. राज्य तथा जिला कौशल विकास निधि."

No. 26/1680/2010/Estt./IV.—In exercise of the powers conferred by sub-section (3) of Section 21 of the Chhattisgarh Sthaniya Nidhi Sampariksha Adhiniyam, 1973 (No. 43 of 1973), the State Government, hereby, makes the following further amendment in the Schedule of the said Adhiniyam, namely :—

AMENDMENT

In Schedule of the said Adhiniyam,—

1. In Paragraph (A), after serial number 15, the following shall be added, namely :—
   "16. Durg University, Durg."

2. In Paragraph(E), after serial number 13, the following shall be added, namely :—
   "14. State and District Skill Development Fund"

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. सिंह,** उप-सचिव.

---

## स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 30 दिसम्बर 2016

क्रमांक एफ 2-18/2010/नौ/55-तीन.—छत्तीसगढ़ आयुष स्नातक पाठ्यक्रम प्रवेश नियम 2014 में निम्नलिखित संशोधन करता है, अर्थात् :—

संशोधन

उक्त नियम में,—

कंडिका-8 (19) (ज) में शब्द 14 दिसम्बर व 15 दिसम्बर के स्थान पर क्रमश: अंक व शब्द 30 दिसम्बर व 31 दिसम्बर प्रतिस्थापित किया जाए. यह संशोधन शैक्षणिक सत्र 2016-17 हेतु लागू होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुब्रत साहू,** प्रमुख सचिव.

# कृषि एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 5 दिसम्बर 2016

क्रमांक/15078/एफ-8/89/PMFBY/2016/14-2.—भारत सरकार, कृषि, सहकारिता एवं किसान कल्याण विभाग के पत्र क्रमांक 13015/03/2016 Credit II नई दिल्ली, दिनांक 23-02-2016 द्वारा दिये गये प्रशासनिक अनुमोदन एवं योजना क्रियान्वयन के जारी दिशा-निर्देशों के प्रकाश में सक्षम अनुमोदन उपरांत राज्य शासन एतद्द्वारा रबी मौसम 2016-17 में प्रदेश में "प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना" राज्य के समस्त 27 जिलों में लागू करती है. योजनान्तर्गत विवरण निम्नानुसार है :—

1. **अधिसूचित फसलें एवं बीमा इकाई :—**

**मुख्य फसल :—** चना — बीमा इकाई - ग्राम पंचायत

**अन्य फसल :—** गेहूं सिंचित, गेहूं असिंचित, राई-सरसों, अलसी, तिवड़ा, आलू. — बीमा इकाई - ग्राम पंचायत

2. **अधिसूचित क्षेत्र :—** प्रदेश के सभी 27 जिले में योजना क्रियान्वित की जायेगी. अधिसूचित जिलों, तहसीलों, राजस्व निरीक्षक मंडल, ग्राम पंचायत एवं इन क्षेत्रों में अधिसूचित फसल का विवरण परिशिष्ट-1 में है.

3. **शामिल किये जाने वाले कृषक :—** इस योजना में ऋणी कृषक (भूधारक व बटाईदार) तथा गैर ऋणी कृषक (भूधारक व बटाईदार) भाग ले सकते हैं.

(क) **अनिवार्य आधार पर :—** ऐसे सभी कृषक जिनको रबी मौसम हेतु अधिसूचित फसल के लिए वित्तीय संस्थानों द्वारा मौसमी कृषि ऋण की सीमा स्वीकृत/नवीनीकृत की गई हो. किसी कृषक द्वारा एक अधिसूचित क्षेत्र एवं अधिसूचित फसल के लिए अलग-अलग वित्तीय संस्थानों से कृषि ऋण स्वीकृत होने की स्थिति में एक ही वित्तीय संस्थान से बीमा करवाना होगा.

(ख) **स्वैच्छिक आधार पर :—** अधिसूचित फसल उगाने वाले सभी गैर ऋणी कृषक जो इस योजना में शामिल होने की इच्छा रखते हैं.

4. **योजना क्रियान्वयन हेतु चयनित बीमा कम्पनी :—** योजना क्रियान्वयन के दिशा-निर्देश में उल्लेखित विधि के अनुरूप राज्य के सभी 27 जिलों को 03 कलस्टर में बांटकर प्रत्येक कलस्टर हेतु अधिसूचित की जाने वाली फसलों हेतु दरे प्राप्त करने मुहरबंद वित्तीय निविदा अल्पकालीन निविदा के माध्यम से आमंत्रित की गई. प्राप्त निविदाओं में से निर्धारित रीति से गणना उपरांत कलस्टरवार न्यूनतम दर प्रस्तुत करने वाली कम्पनी (एल-1) का निर्धारण किया गया, जिसके आधार पर योजना क्रियान्वयन करने वाली बीमा कम्पनी का कलस्टरवार (इसके अंतर्गत समाहित जिलों सहित) विवरण निम्नानुसार है :—

| क्र. | कलस्टर संख्या | जिला | क्रियान्वयन हेतु चयनित बीमा कंपनी |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | 1 | मुंगेली, कबीरधाम, बालोद, कोरिया, बलरामपुर, कांकेर, रायपुर, बस्तर, महासमुन्द. | एग्रीकल्चर इंश्योरेंस कंपनी ऑफ इंडिया लिमिटेड. |
| 2. | 2 | बेमेतरा, बलौदाबाजार, जशपुर, बीजापुर, कोरबा, नारायणपुर, जांजगीर, गरियाबंद, दंतेवाड़ा. | एग्रीकल्चर इंश्योरेंस कंपनी ऑफ इंडिया लिमिटेड. |
| 3. | 3 | बिलासपुर, राजनांदगांव, दुर्ग, सरगुजा, सुकमा, सुरजपुर, धमतरी, कोण्डागांव, रायगढ़. | बजाज एलायन्ज जनरल इंश्योरेंस कंपनी, लिमिटेड. |

5. **जोखिम एवं अपवाद :—**

(i) भारत सरकार द्वारा स्वीकृत प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना के लिये निर्गत मार्गदर्शिका में वर्णित सभी प्रकार के जोखिमों, जो निम्नानुसार है, हेतु बीमा आवरण उपलब्ध होगा—

(क) **बाधित रोपाई/रोपण जोखिम :** वर्षा में कमी अथवा विपरीत मौसमीय परिस्थितियों से बुवाई नहीं होने की स्थिति में बीमाकृत क्षेत्र बाधित है.

(ख) **खड़ी फसल ( बुवाई से कटाई तक ) :** सूखा, शुष्क अवधि, बाढ़, जलप्लावन, कीट एवं व्याधि, भू-स्खलन, प्राकृतिक अग्नि दुर्घटनाओं एवं बिजली का गिरना, तूफान, ओलावृष्टि, चक्रवात, टाइफून, समुद्री तूफान, हरीकेन एवं टोरनेडो से होने वाले नुकसान के लिये बीमा इकाई क्षेत्र आधार पर व्यापक जोखिम बीमा.

(ग) **फसल कटाई के उपरांत होने वाले नुकसान :** फसल कटाई उपरांत सूखने के लिये खेत में काटकर फैलाकर छोडी गई फसल को चक्रवात, चक्रवाती वर्षा एवं असामयिक वर्षा से होने वाले नुकसान के लिये कटाई उपरांत अधिकतम 02 सप्ताह ( 14 दिन) की अवधि के लिये.

(घ) **स्थानीय आपदाएं :** अधिसूचित क्षेत्र में पृथक कृषक भूमि को प्रभावित करने वाली ओलावृष्टि, भू-स्खलन एवं जलप्लावन से व्यक्तिगत आधार पर हुए नुकसान.

(ii) **सामान्य अपवर्जन :** युद्ध एवं आणविक खतरों, शरारतपूर्ण क्षति एवं अन्य रोके जा सकने वाले जोखिम से होने वाली क्षति को योजना के तहत् बीमा आवरण से बाहर रखा जाएगा.

6. **बीमित राशि :—** ऋणी एवं अऋणी कृषक हेतु :— प्रत्येक जिले में अधिसूचित फसलों हेतु निर्धारित प्रति हेक्टेयर ऋण मान (Scale of Finance) के बराबर (परिशिष्ट-2). ऋण प्रदाय करने वाली संस्था ऋणी कृषक को "बीमा प्रीमियम राशि" अतिरिक्त ऋण के रूप प्रदान करेगी.

7. **प्रीमियम की गणना एवं अनुदान :—** कृषक द्वारा फसल चना, गेहूं सिंचित, गेहूं असिंचित, राई सरसों, अलसी, तिवड़ा, हेतु वास्तविक प्रीमियम का अधिकत 1.5% एवं फसल आलू के लिये वास्तविक प्रीमियम का अधिकतम 5.0% वहन किया जायेगा, प्रीमियम की शेष राशि 50-50% के अनुपात में क्रमश: केन्द्र एवं राज्य शासन द्वारा देय होगी. क्लस्टरवार/जिलेवार/फसलवार प्रीमियम विवरण परिशिष्ट-2 पर है.

8. **क्षति स्तर एवं थ्रेसहोल्ड उपज :—** राज्य स्तरीय फसल बीमा समन्वय समिति द्वारा लिये गये निर्णय अनुसार चना फसल में 90% तथा गेहूं सिंचित, गेहूं असिंचित, राई-सरसों, अलसी, तिवड़ा, आलू, फसल हेतु 80% क्षति स्तर का निर्धारण किया गया है. जिलेवार/फसलवार क्षति स्तर पर थ्रेसहोल्ड उपज की जानकारी परिशिष्ट-3 पर है.

9. **विभिन्न कार्यो हेतु समय-सीमा का निर्धारण :—**

| क्र. सं. (1) | गतिविधि (2) | समय-सीमा (3) |
|---|---|---|
| 1. | फसल बीम पोर्टल पर सभी अपेक्षित सूचना/डाटा की प्रविष्ठि | अधिसूचना जारी होने से एक सप्ताह के भीतर |
| 2. | ऋणी कृषकों के लिए अनिवार्य आधार पर बीमा आच्छादन हेतु ऋण की अवधि (संस्वीकृत/नवीनीकृत ऋण). | अक्टूबर से दिसंबर |
| 3. | कृषकों (ऋणी एवं अऋणी) से बीमा प्रस्ताव प्राप्त करने/खाते से प्रीमियम राशि प्राप्ति की अंतिम तिथि. | 31 दिसंबर |
| 4. | पैक्स हेतु जिला सहकारी बैंक, बैंक शाखाओं (सीबी/आरआरबी), स्वैच्छिक आधार पर बीमा आच्छादन प्राप्त गैर ऋणी कृषकों और अनिवार्य आधार पर बीमा आच्छादन प्राप्त ऋणी कृषकों की समेकित घोषणाओं/प्रस्तावों का बीमा कंपनियों को प्राप्त होने के अंतिम तिथि. | बीमा आवेदन की अंतिम तिथि के बाद ऋणी कृषकों के लिए 15 दिन के अंदर और गैर ऋणी कृषकों के लिए 7 दिन के अंदर. |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 5. | नामित बीमा एजेंटों/मध्यस्थों द्वारा स्वैच्छिक आधार पर बीमित किए गए किसानों के घोषणा पत्र बीमा कंपनियों को प्राप्त होने के अंतिम तिथि. | घोषणा/प्रीमियम प्राप्ति के 7 दिन के भीतर |
| 6. | संबंधित डीसीसीबी/नोडल बैंकों (सहकारी संस्थाओं के लिए) की ओर से स्वैच्छिक आधार पर बीमा आच्छादन प्राप्त अऋणी कृषकों और अनिवार्य आधार पर बीमा आच्छादन प्राप्त ऋणी कृषकों के प्रस्तावों की प्राप्ति की अंतिम तिथि. | संबंधित नोडल बैंक कार्यालयों द्वारा घोषणाओं की प्राप्ति के 7 दिन के भीतर. |
| 7. | वाणिज्यिक बैंकों/आरआरबी/पैक्स/मध्यस्थों द्वारा वैयक्तिक बीमाकृत कृषकों के ब्यौरों से संबंधित सॉफ्ट कॉपी को अपलोड करना. | कृषकों से प्रीमियम प्राप्ति की अंतिम तिथि से 15 दिनों के भीतर. |
| 8. | फसल कटाई के बाद उपज आंकड़ों की प्राप्ति की अंतिम तिथि. | संबंधित फसल की निर्धारित अंतिम फसल कटाई तिथि से एक माह के भीतर. |
| 9. | उपज आंकड़ों पर आधारित अंतिम बीमा दावा का संसाधन अनुमोदन और भुगतान. | उपज संबंधी आंकड़े प्राप्त करने की तारीख से 3 सप्ताह के भीतर. |

**टीप :—** उपरोक्त समय-सीमा/प्रक्रियाओं/कार्यवाहियों का पालन करने में बैंक/बैंकों द्वारा किसी प्रकार की त्रुटि होने अथवा अंतिम तिथि के उपरांत बीमा प्रस्ताव प्रस्तुत किये जाने पर सम्पूर्ण जबवादारी बैंक की होगी एवं प्रभावित कृषक/कृषकों को योजनांतर्गत निर्धारित क्षतिपूर्ति के भुगतान की जिम्मेदारी संबंधित बैंक की होगी.

10. **दावा गणना :—** दावा गणना आयुक्त, भू-अभिलेख, छ.ग. द्वारा अधिसूचित क्षेत्र एवं अधिसूचित फसलों के लिए निर्धारित न्यूनतम अनिवार्य संख्या में किये गये फसल कटाई प्रयोग से प्राप्त औसत उपज के आकड़ों से की जायेगी. शासन या अन्य संस्थाओं द्वारा अनावारी, सूखा, बाढ़ अकाल घोषित होने पर दावा देय नहीं है. बीमा इकाई में मुख्य अधिसूचित फसल हेतु 04 एवं अन्य फसलों हेतु 08 फसल कटाई प्रयोग किये जाने होंगे. राज्य शासन को यह अधिकार रहेगा कि विभिन्न कारणों से निर्धारित समय-सीमा से अधिसूचित क्षेत्र में अधिसूचित मुख्य अथवा अन्य फसलों के निर्धारित फसल कटाई प्रयोग संपादित कराये जाना संभव नहीं हो सके तो अधिसूचित इकाई से उच्चतर इकाई (पटवारी हल्का/राजस्व निरीक्षक मंडल) में योजना प्रावधान अनुसार निर्धारित संख्या में फसल कटाई प्रयोग संपादित कराये जा सकेंगे अथवा उच्चतर इकाई के औसत उपज आंकड़े दावा गणना हेतु मान्य होंगे.

11. वित्तीय संस्थायें समस्त ऋणी तथा अऋणी आच्छादित कृषकों की सूची जिसमें-कृषक का नाम, पिता/पति का नाम, ग्राम, ग्राम पंचायत, तहसील, जिला, बैंक खाता संख्या, कृषक ऋणी-लघु एवं सीमांत/अन्य, महिला/पुरुष, अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति/अन्य, आच्छादित रकबा, बीमित राशि एवं कृषक द्वारा देय प्रीमियम का विवरण निश्चित प्रपत्र में घोषणा पत्र के साथ बीमा कम्पनी को हार्ड एवं साफ्ट कापी में उपलब्ध करायेगी तथा कृषकवार विवरण फसल बीमा पोर्टल पर बीमा लेने की अंतिम तिथि से 15 दिनों के अंदर अपलोड करेगी. साथ ही राज्य सरकार एवं बीमा कार्यान्वयक अभिकरण/बैंक सभी जानकारियों एवं आंकड़ों को www.agri-insurance.gov.in में इन्द्राज करेगी.

12. **बीमा प्रस्ताव एवं घोषणा पत्र :—**सभी संबंधित सहकारी बैंकों/वाणिज्यिक बैंकों/क्षेत्रीय ग्रामीण बैंकों द्वारा बीमा प्रस्ताव एवं घोषणा पत्र की दो प्रति तैयार कर एक प्रति बीमा कंपनी को तथा एक प्रति संबंधित कृषक को अनिवार्य रूप से प्रदान करेंगे.

13. **क्षति का मूल्यांकन/निर्धारण/भुगतान की प्रक्रिया एवं अन्य कार्यवाहियां :—** योजना के प्रावधानों के अनुसार फसल की क्षति का मूल्यांकन एवं क्षतिपूर्ति का निर्धारण निम्नानुसार किया जायेगा :—

(क) **बुआई नहीं हो पाने की स्थिति/बुवाई का निश्फल एवं रोपण बाधित हो जाना/अंकुरण दावे फेल हो जाना :—** यह आवरण केवल मुख्य फसल चना के लिए ही लागू होगा. फसल बोआई अवधि के दौरान अल्पवृष्टि, अतिवृष्टि एवं अन्य विपरित मौसम के कारण अधिसूचित क्षेत्र में अधिसूचित मुख्य फसल चना की 75% से अधिक बुवाई नहीं हो पाने की स्थिति में बीमित राशि का अधिकतम 25% तक क्षतिपूर्ति के रूप में कृषकों को भुगतान किया जा सकेगा. इस घटक के अंतर्गत फसल चना की बुआई की अंतिम समय-सीमा 15 दिसंबर होगी.

उपरोक्त समयावधि में यदि किसी अधिसूचित बीमा इकाई में अधिसूचित प्रमुख फसल के बोवाई किये जाने वाले क्षेत्रफल में से 75% से अधिक क्षेत्रफल में बोवाई नहीं होती है ऐसी स्थिति में क्षतिपूर्ति के निर्धारण के लिए मौसम के आंकड़े तथा प्रदेश में फसलों के क्षेत्र एवं उत्पादन के आंकड़े उपलब्ध कराने हेतु नोडल एजेंसी राजस्व विभाग के आंकड़ों को आधार माना जायेगा. इस घटक के अंतर्गत दावा भुगतान के पात्र वे कृषक ही होंगे जिनके प्रीमियम आपदा क्षेत्र निर्धारण संबंधी शासन द्वारा जारी आदेश/अधिसूचना से पूर्व जमा कर लिये गये हो अथवा उन्हें स्वीकृत ऋण से काट लिये गये हों. राज्य शासन द्वारा ऐसे प्रभावित क्षेत्रों की अधिसूचना जारी की जायेगी जिसके आधार पर अधिसूचित क्षेत्र के बीमित कृषकों को अधिकतम 25% तक दावा भुगतान किया जावेगा. इस खण्ड के अधीन क्षतिपूर्ति देय होने के पश्चात् बीमा आच्छादन को समाप्त माना जावेगा और प्रभावित बीमा इकाई/फसल मौसम के अंत में क्षेत्र उपज आधारित संगणित दावों के पात्र नहीं होंगे.

(ख) **मौसम प्रतिकूलताओं के कारण फसल की मध्यावधि में नुकसान होने की स्थिति में :—** फसल की अवधि में प्राकृतिक आपदा जैसे सूखा, शुष्क अवधि, बाढ़, जलप्लावन, कीट एवं व्याधि, भू-स्खलन, प्राकृतिक अग्नि दूर्घटनाओं एवं आकाशीय बिजली का गिरना, तूफान, ओलावृष्टि, चक्रवात, टाइफून, समुद्री तूफान, हरीकेन एवं टोरनेड़ो के कारण प्रभावित फसल की अनुमानित उपज, थ्रेस होल्ड उपज से 50% से कम आना संभावित हो तो संभावित क्षतिपूर्ति का 25% तक दावा का भुगतान रबी मौसम के दौरान ही किया जा सकता है. यह क्षतिपूर्ति भुगतान की राशि अंतिम उपज आधारित क्षतिपूर्ति राशि के साथ समायोजित की जायेगी. यदि उक्त स्थिति अधिसूचना की परिशिष्ट-4 में फसलवार उल्लेखित सामान्य फसल कटाई प्रारंभ होने के 15 दिनों के पूर्व होती है तो उपरोक्त शर्त लागू नहीं होगी.

इस तरह की क्षतिपूर्ति के निर्धारण के लिए मौसम के आंकड़े, सैटेलाईट इमेज एवं जिला कृषि/राजस्व पदाधिकारी द्वारा प्रेषित फसल अवस्थ आंकड़े को आधार माना जाएगा. इस संबंध में दैनिक समाचार पत्रों के विवरणों पर भी विचार किया जावेगा. इस घटक के अंतर्गत दावा भुगतान के पात्र वे कृषक ही होंगे जिनके प्रीमियम आपदा क्षेत्र निर्धारण संबंधी शासन द्वारा जारी आदेश/अधिसूचना से पूर्व जमा कर लिये गये हों अथवा उन्हें स्वीकृत ऋण से काट लिये गये हों. राज्य शासन द्वारा प्रतिकूल मौसमीय आपदा घटित होने के 07 दिवस के भीतर प्रभावित इकाईयों की सूची एवं विवरण तथा इन्हें इस घटक के अंतर्गत पात्रता होने संबंधी आदेश पारित किया जायेगा तथा संयुक्त समिति द्वारा प्रतिकूल मौसमीय आपदा घटित होने के 15 दिवस के भीतर क्षति का आंकलन कर प्रतिवेदन दिया जायेगा जिसके आधार पर बीमा कंपनी द्वारा क्षतिपूर्ति देय होगी.

(ग) **स्थानीय आपदाओं की स्थिति में :—** स्थानीय जोखिमों यथा—ओलावृष्टि, भूस्खलन एवं जलप्लावन से अधिसूचित फसल की क्षति की स्थिति में खेती का आंकलन व्यक्तिगत बीमित कृषक के स्तर पर किए जाने का प्रावधान है. यदि किसी प्रभावित इकाई में 25% से ज्यादा हानि होती है तो सैम्पल जांच कर (संयुक्त समिति द्वारा) उस इकाई में सभी बीमित कृषकों को क्षतिपूर्ति देय होगी. कृषक इसकी सूचना क्रियान्वयन बीमा कंपनी को सीधे टोल फ्री नंबर पर या लिखित रूप से अथवा स्थानीय राजस्व/कृषि अधिकारियों, संबंधित बैंक अथवा जिला कृषि पदाधिकारी/अनुविभागीय दंडाधिकारी/तहसीलदार को लिखित रूप से निर्धारित समय-सीमा 48 घंटे के भीतर बीमित फसल के ब्यौरे, क्षति की मात्रा तथा क्षति के कारण सहित सूचित करेंगे.

हानि संबंधी सूचना मिलने पर क्रियान्वयन बीमा कंपनी फसल की हानि का अनुमान लगाने के लिए क्षेत्र में हानि निर्धारक (Loss Assessor) को भेजेगी तथा मार्गदर्शिका में दिये गये प्रावधानों के अनुसार Pay out निर्धारित किया जाएगा. इस घटक के अंतर्गत अधिकतम देय सहायता प्रभावित क्षेत्र में घटित आपदा के समय फसल की अवस्था तक उपयोग किये गये आदान की कीमत के अनुपात में होगी. यदि फसल कटाई प्रयोगों के आधार पर अधिसूचित क्षेत्र में दावा भुगतान स्थानीय क्षति-पूर्ति से अधिक निर्धारित होता है, तो दोनों में से जो भी दावा अधिक होगा, बीमित कृषक को देय होगा.

(घ) **फसल कटाई के उपरांत खेत में सुखाने के लिए फैलाकर रखी हुई फसल में नुकसान होने की स्थिति में :—** फसल कटाई के उपरांत खेत में सुखाने के लिए फैलाकर रखी हुई अधिसूचित फसल को प्राकृतिक आपदा यथा चक्रवात, चक्रवाती वर्षा एवं बैमौसम वर्षा से 25% से अधिक अधिसूचित क्षेत्र में फसलों को क्षति होती है तो ऐसी अवस्था में सेम्पल जांचकर सभी बीमित कृषकों को क्षति का भुगतान किया जावेगा. यदि 25% से कम अधिसूचित क्षेत्र में हानि होती है तो उन सभी प्रभावित बीमित कृषकों के नुकसान की जांच कर नियमानुसार क्षतिपूर्ति के पात्र घोषित की जायेगी जो कृषक इसकी सूचना क्रियान्वयन बीमा कंपनी को उनके टोल फ्री नंबर या उनके कार्यालय में सीधे अथवा स्थानीय राजस्व/कृषि अधिकारियों/ संबंधित बैंक अथवा जिला कृषि पदाधिकारी/अनुविभागीय दंडाधिकारी/तहसीलदार को निर्धारित समय-सीमा 48 घंटे के भीतर लिखित के माध्यम से बीमित फसल के ब्यौरे, क्षति की मात्रा तथा क्षति के कारण सहित सूचित करेंगे. इस व्यवस्था के अंतर्गत क्राप कैलेण्डर (परिशिष्ट-4) में अंकित फसल कटाई की निर्धारित अंतिम तिथि से यदि कटी हुई अधिसूचित फसल, अधिकतम 14 दिनों तक सूखने के लिए फैलाकर रखी जाती है तो इसी अवधि तक के लिए ही उपरोक्त वर्णित कारणों से होने वाली क्षति का आंकलन किया जाएगा.

फसल क्षति संबंधी सूचना मिलने पर क्रियान्वयन बीमा कंपनी क्षति का आंकलन के लिए क्षेत्र में हानि निर्धारक (Loss Assessor) को भेजेगी तथा मार्गदर्शिका में दिये गये प्रावधानों के अनुसार क्षतिपूर्ति निर्धारित किया जाएगा. विकासखंड/जिला स्तरीय पर्यवेक्षण समिति एवं संयुक्त समिति के सदस्यों एवं कृषक फसल क्षति का अनुमान लगाने में क्रियान्वयन बीमा कंपनी की उपयुक्त सहायता करेंगे. प्रॉक्सी संकेतों, स्थानीय मिडिया रिपोर्टों, कृषि/राजस्व विभाग के रिपोर्टों को क्षति का आंकलन का आधार बनाया जाएगा.

(ङ) **फसल पैदावार के आधार पर व्यापक क्षति की स्थिति में :—** राज्य शासन फसल उत्पादन आंकलन के लिए अधिसूचित बीमा इकाई में प्रमुख फसल चना के लिए 04 प्रयोग तथा अन्य फसलों में 08 फसल कटाई प्रयोग आयोजित करेगी. इस तरह फसल कटाई प्रयोग से प्राप्त वास्तविक उपज के आधार पर क्षति की गणना की जायेगी.

$$\text{देय क्षतिपूर्ति} = \frac{\text{थ्रेसहोल्ड उपज} - \text{वास्तविक उपज}}{\text{थ्रेसहोल्ड उपज}} \times \text{बीमित राशि}$$

छ.ग. शासन या अन्य संस्थाओं द्वारा अन्य प्रयोजन हेतु किये जा रहे फसल कटाई प्रयोग के परिणाम (अनावारी, सूखाग्रस्त घोषित करने आदि के उद्देश्य से पृथक से क्रियान्वित किये जाने वाले फसल कटाई प्रयोग) इस योजनान्तर्गत दावा भुगतान की गणना में मान्य नहीं होंगे. यथासंभव इसी योजना के अंतर्गत संपादित कराये जाने वाले फसल कटाई प्रयोग की श्रृंखला का ही उपयोग फसल बीमा की गणना के साथ ही फसल उत्पादकता के आंकड़े प्राप्त करने में भी किया जायेगा.

14. **योजना के अनुसार क्षतिपूर्ति आंकलन हेतु संयुक्त समिति का गठन :—** योजनानुसार फसल मध्यावधि में नुकसान होने की स्थिति में क्षति का निर्धारण, स्थानीय आपदाओं की स्थिति में व्यक्तिगत क्षति का निर्धारण एवं फसल कटाई के उपरांत खेत में सूखाने के लिए फैलाकर रखी हुई फसल में व्यक्तिगत नुकसान होने की स्थिति में क्षति आंकलन हेतु शासन द्वारा खरीफ 2016 में योजनांतर्गत गठित जिला एवं तहसील स्तरीय संयुक्त समिति ही अधिकृत होगी.

15. **मौसम केन्द्रों की जानकारी :—** राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग द्वारा प्रदेश के तहसील/विकासखंडों में वर्षामापी यंत्र स्थापित है जिसके दैनिक वर्षा के आंकड़े नियमित प्राप्त होते हैं. योजनान्तर्गत क्षतिपूर्ति निर्धारण हेतु इन आंकड़ों को मान्य किया जाना है. राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग के वर्षामापी यंत्र बंद या खराब होने की स्थिति में जिले में केन्द्रीय मौसम विज्ञान विभाग द्वारा स्थापित वर्षामापी यंत्र के आंकड़े स्वीकार किये जायेंगे.

16. **बीमित फसल में परिवर्तन/बदलाव का विकल्प :—** कृषक द्वारा अधिसूचित फसल के लिए ऐच्छिक आधार पर लिये गये बीमा आवरण में फसल के नाम बदलाव की ईच्छा होने पर ऐसा किया जा सकता है किन्तु ऐसा ऋणी एवं अऋणी कृषकों से प्रस्ताव प्राप्त करने हेतु अंतिम तिथि के 30 दिवस पूर्व तक ही संबंधित वित्तीय संस्था/अधिकृत बीमाकर्ता (जैसी भी स्थिति हो) के माध्यम से बीमा कंपनी को लिखित रूप से तथा बोनी प्रमाण पत्र (जो बीमा इकाई स्तर पर अधिकृत राजस्व कर्मचारी (राजस्व पटवारी) अथवा इससे उच्च स्तर के राजस्व अधिकारी द्वारा अन्य फसल की बोनी करने संबंधी जारी प्रमाण पत्र हो) के साथ उपलब्ध कराने पर ही मान्य होगा. यह विकल्प केवल उन्हीं कृषकों को होगा जिन्होंने फसल बीमा हेतु प्रीमियम राशि जमा कर दी है.

ऋणी कृषक भी फसल परिवर्तन कर सकते हैं तथा उन्हें इस संबंध में संबंधित बैंक को प्रस्ताव प्राप्त करने हेतु अंतिम तिथि के 30 दिवस पूर्व तक लिखित में सूचित करना होगा ताकि उनके बीमा प्रस्ताव में आवश्यक संशोधन किया जा सके. किन्तु गैर अधिसूचित फसल को यदि अधिसूचित फसल में परिवर्तित करना चाहते हैं, तो एच्छिक आधार पर बीमा कराने वाले कृषकों के अनुरूप बीमा इकाई से संबंधित राजस्व अधिकारी द्वारा दुसरी फसल बोनी करने संबंधी प्रमाण-पत्र उपलब्ध कराना अनिवार्य होगा, जिसके लिये समय-सीमा उपरोक्तानुसार ही होगी

17. बीमा कंपनी तथा संबंधित वित्तीय संस्थानों द्वारा देय दावा भुगतान का कृषकों के खाते में समायोजन की मसय-सीमा :—

(क) **फसल पैदावार के आधार पर व्यापक क्षतिपूर्ति :—** बीमा कंपनी द्वारा संबंधित फसल के लिए निर्धारित फसल कटाई प्रयोग की अंतिम तिथि से 15 दिवस के भीतर देय दावा भुगतान की राशि संबंधित वित्तीय संस्था को प्रदान की जावेगी तथा वित्तीय संस्था द्वारा एक सप्ताह के अंदर धनराशि पात्र कृषकों के खाते में समायोजित कर 15 दिन के अंदर उपयोगिता प्रमाण पत्र संबंधित बीमा कंपनी को प्रस्तुत करेगी.

(ख) **फसल मध्यावधि में नुकसान होने की स्थिति में :—** क्रियान्वयक बीमा कपंनी को केन्द्र एवं राज्य शासन द्वारा प्रीमियम अनुदान प्राप्त होने की स्थिति में, राज्य शासन द्वारा आपदा क्षेत्र घोषित किये जाने संबंधी पारित आदेश के 01 माह के भीतर कृषकों के खाते में समायोजित की जायेगी.

(ग) **बुआई नहीं हो पाने/बुवाई विफल होने की स्थिति में :—** केन्द्र एवं राज्य शासन द्वारा प्रीमियम अंश प्राप्त होने की स्थिति में राज्य शासन द्वारा प्रभारित क्षेत्र घोषित किये जाने संबंधी अधिसूचना/आदेश पारित होने की तिथि के 30 दिवस के भीतर कृषकों के खाते में जमा कराई जाएगी.

(घ) **स्थानीय आपदाओं के मामले में :—** संयुक्त समिति जिसमें बीमा कंपनी के हानि निर्धारक (Loss Assessor) भी सम्मिलित हो द्वारा क्षति आंकलन संबंधी प्रतिवेदन प्रस्तुत करने के 15 दिवस के भीतर (केन्द्र एवं राज्य शासन द्वारा प्रीमियम अंश प्राप्त होने की स्थिति में).

(ङ) **फसल कटाई के उपरांत खेत में सुखाने के लिए फैलाकर रखी हुई फसल में नुकसान होने की स्थिति में :—** संयुक्त समिति जिसमें बीमा कपंनी के हानि निर्धारक (Loss Assessor) भी सम्मिलित हो द्वारा क्षति आंकलन संबंधी प्रतिवेदन प्रस्तुत करने के 15 दिवस के भीतर (केन्द्र एवं राज्य शासन द्वारा प्रीमियम अंश प्राप्त होने की स्थिति में).

18. **क्रियान्वयन बीमा कंपनी द्वारा हानि निर्धारकों ( Loss Assessor ) की नियुक्ति :—** चयनित बीमा कंपनी द्वारा योजना क्रियान्वयन हेतु जारी दिशा-निर्देशों के अंतर्गत विभिन्न क्षति जिनका विवरण बिन्दु क्रमांक 13 एवं 17 में दिया गया है, हेतु आवश्यक शैक्षणिक योग्यता एवं अनुभव रखने वाले क्षति निर्धारकों की नियुक्ति आवश्यक रूप से की जायेगी तथा इसकी सूचना राज्य शासन को दी जायेगी.

19. **बैंक कमीशन एवं शुल्क :—** क्रियान्वयक बीमा कंपनी द्वारा सभी बैंकों को ऋणी एवं अऋणी कृषकों का बीमा करने के लिए योजनांतर्गत निर्धारित दर कृषकों से प्राप्त प्रीमियम का 4 प्रतिशत रबी मौसम समाप्ति के पश्चात् प्रदान किया जावेगा.

20. भारत सरकार द्वारा योजना क्रियान्वयन के जारी दिशा-निर्देश, इनमें विभिन्न कार्यों हेतु अंकित समय-सीमा, कार्य की पद्धति, ऑनलाईन अपलोड की जाने वाली जानकारियों को अपलोड किये जाने का दायित्व राज्य सरकार एवं क्रियान्वयन बीमा कंपनियों का होगा तथा इस हेतु पृथक से आदेश जारी नहीं किये जायेंगे.

21. **यूनिफाइड पैकेज इंश्योरेंस स्कीम ( UPIS ) :—** भारत सरकार के दिशा-निर्देश के अनुसार यूनिफाईड पैकेज इंश्योरेंस स्कीम (UPIS) के पायलट आधार पर क्रियान्वयन हेतु प्रदेश के राजनांदगांव एवं बस्तर जिलों का चयन किया गया है. इस योजना का क्रियान्वयन प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना में चयनित बीमा कंपनी एग्रीकल्चर इंश्योरेंस कंपनी ऑफ इंडिया लिमिटेड द्वारा बस्तर जिला में (जो क्लस्टर 1 में एल-1 है) एवं बजाज जनरल इंश्योरेंस कंपनी लिमिटेड द्वारा राजनांदगांव जिला में (जो क्लस्टर 3 में एल-1 है) किया जाना है.

UPIS अंतर्गत प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना का लाभ अनिवार्य रूप से किसान द्वारा लिया जाना है. शेष प्रयोजनों में से कम से कम किन्हीं दो प्रयोजनों का चयन किसान द्वारा किया जाना है. एवं इसका लाभ नहीं उठाने पर किसान को घोषणा-पत्र द्वारा यह सूचित करना होगा कि उसके द्वारा पूर्व से किसी अन्य बीमा एजेंसी द्वारा यह लाभ लिया जा रहा है. योजना अंतर्गत फसल बीमा के अलावा शेष सभी प्रयोजनों में कवरेज एक साल के लिये माना जावेगा.

UPIS योजना में सम्मिलित प्रयोजनों का विवरण निम्नानुसार है :—

| क्र. | प्रयोजन | बीमित राशि (रु.) | प्रीमियम राशि |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | (अ) भवन (आगजनी तथा संबंधित जोखिम) | 50,000 | रु. 40/- (सेवाकर अतिरिक्त) |
| | (ब) वस्तु बीमा | 20,000 | रु. 20/- (सेवाकर अतिरिक्त) |
| 2. | व्यक्तिगत दुर्घटना बीमा | 2,00,000 | रु. 12/- प्रति व्यक्ति |
| 3. | कृषि पंप सेट बीमा (10 हार्स पॉवर तक) | 25,000 | रु. 438/- (सेवाकर अतिरिक्त) |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| 4. | कृषि ट्रैक्टर बीमा | | ट्रैक्टर की बीमा राशि का निर्धारण IRDAI द्वारा निर्धारित मानकों के आधार पर ट्रेक्टर की उम्र एवं इसके साथ ट्राली होने अथवा नहीं होने को ध्यान में रखते हुये किया जावेगा तथा इस संबंध में संपूर्ण विवरण बीमाकर्ता कंपनी के द्वारा कृषक को उपलब्ध कराया जायेगा. |
| 5. | **विद्यार्थी सुरक्षा बीमा —** | | |
| | (अ) दुर्घटना से मृत्यु | 50,000 | रु. 75/- प्रति विद्यार्थी (सेवाकर अतिरिक्त) |
| | (ब) पूर्ण दिव्यांगता | 50,000 | |
| | (स) एक आंख एवं एक कान क्षतिग्रस्त होने पर | 25,000 | |
| | (द) दुर्घटना द्वारा अस्पताल में भर्ती होने पर | 5,000 | |
| 6. | जीवन बीमा | 2,00,000 | रु. 330/- प्रति व्यक्ति |

22. इस अधिसूचना में जिन नियमों का उल्लेख नहीं है, प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना/यूनिफाईड पैकेज इंश्योरेंस स्कीम (UPIS) की मार्गदर्शिका में किये गये प्रावधानों के अनुरूप सभी के लिए बंधनकारी होगा तथा किसी भी प्रकार के विवाद की स्थिति में भारत सरकार द्वारा जारी मार्गदर्शिका एवं समय-समय पर जारी दिशा-निर्देश एवं इसमें उल्लेखित सर्वोच्च संस्थाओं का निर्णय सर्वमान्य होगा.

23. यह अधिसूचना दिनांक 01-10-2016 से प्रभावी मानी जावेगी.

नया रायपुर, दिनांक 4 जनवरी 2017

क्रमांक/36/एफ-8/89/PMFBY/2016/14-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा संयुक्त सचिव, भारत सरकार, कृषि एवं किसान कल्याण मंत्रालय, नई दिल्ली के पत्र क्रमांक 13017/01/2016-Credit II दिनांक 30-12-2016 में दिये गये निर्देशों के अनुक्रम में प्रधानमंत्री फसल बीमा योजना (PMFBY) अंतर्गत रबी, 2016-17 हेतु जारी अधिसूचना क्रमांक 15078 दिनांक 05-12-2016 के बिन्दु क्रमांक 09 की तालिका सरल क्रमांक 03 में "गतिविधि" कृषकों (ऋणी एवं अऋणी) से बीमा प्रस्ताव प्राप्त करने/खाते से प्रीमियम प्राप्ति की अंतिम तिथि, के सम्मुख दर्शित "समय-सीमा" "31 दिसम्बर" के स्थान पर "10 जनवरी, 2017" प्रतिस्थापित की जाती है.

तद्नुसार उक्त अधिसूचना के बिन्दु क्रमांक 09 की तालिका सरल क्रमांक 04 से 07 में विभिन्न गतिविधियों हेतु निर्धारित समय-सीमा ऋणी एवं अऋणी कृषकों से बीमा प्रस्ताव प्राप्त करने की अंतिम तिथि के अनुरूप बढ़ जावेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. सी. पैंकरा,** संयुक्त सचिव.

---

# गृह (पुलिस) विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 जनवरी 2017

क्रमांक एफ 7-16/2014/दो-गृह/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री टी. एक्का, (भापुसे 2006) पुलिस अधीक्षक, जिला बेमेतरा (छ.ग.) को दिनांक 12-01-2017 से 20-01-2017 (09 दिवस) तक का अर्जित अवकाश की स्वीकृति प्रदान की जाती है. साथ ही दिनांक 21 एवं 22 जनवरी 2017 के शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एक्का आगामी आदेश तक पुलिस अधीक्षक, बेमेतरा (छ.ग.) के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री एक्का को अवकाश वेतन, भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री टी. एक्का, (भापुसे 2006) अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री टी. एक्का (भापुसे-2006) पुलिस अधीक्षक, बेमेतरा (छ.ग.) के उक्त अवकाश अवधि में पुलिस अधीक्षक, बेमेतरा (छ.ग.) का चालू प्रभार श्री ए. आर. कोर्राम, सेनानी, प्रथम वाहिनी, छसबल, भिलाई को उनके वर्तमान कार्य के साथ-साथ सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. माथुर,** उप-सचिव.

---

# ऊर्जा विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2017

क्रमांक 99/आर-66/01/2016/13/2.—राज्य शासन, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर ट्रांसमिशन कंपनी लिमिटेड के मैनेजिंग डायरेक्टर के पद पर नियुक्ति हेतु पात्रताधारित इच्छुक अभ्यर्थीयों से आवेदन आमंत्रित करता है. उक्त पद के पदीय दायित्वों, चयन की प्रक्रिया एवं कंपनी का प्रोफाईल आदि निम्नानुसार है :—

1. **छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर ट्रांसमिशन कंपनी लिमिटेड कंपनी का प्रोफाईल :—** छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल अंतरण योजना नियम, 2010 के अंतर्गत छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल के पुनर्गठन उपरांत छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर ट्रांसमिशन कंपनी लिमिटेड, दिनांक 01 जनवरी 2009 से कार्यरत है. यह कंपनी विद्युत अधिनियम 2003 के तहत छत्तीसगढ़ शासन की ट्रांसमिशन यूटिलिटी है. विगत 08 वर्षों में इस कंपनी द्वारा स्टेट सेक्टर के पॉवर जनरेशन संयंत्रों तथा आवश्यकतानुसार निजी संयंत्रों से उत्पादित बिजली को प्रदेश के विभिन्न क्षेत्रों तक पहुंचाने के लिए राज्य की विद्युत पारेषण प्रणाली में अति उच्चदाब/उच्चदाब विद्युत उपकेन्द्रों के निर्माण/स्थापना के साथ-साथ अति उच्चदाब/उच्चदाब पारेषण लाइनों की क्षमता में उन्नयन आदि के कार्य किये जा रहे हैं.

   छत्तीसगढ़ की पारेषण कंपनी राज्य में 400 केव्ही, 220 केव्ही, 132 केव्ही अति उच्चदाब उपकेन्द्रों तथा राज्य के अति उच्चदाब/उच्चदाब विद्युत पारेषण लाइनों का संचालन संधारण कार्य कर रही है. प्रदेश के पारेषण प्रणाली के संचालन एवं नियंत्रण हेतु स्थापित राज्य भारप्रेषण केन्द्र (State load Despatch Centre) का प्रशासन भी छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर ट्रांसमिशन कंपनी के अंतर्गत है.

2. **पदीय दायित्व :—** कंपनी का मैनेजिंग डायरेक्टर कंपनी के सभी कर्त्तव्यों एवं दायित्वों के निर्वहन के लिए उत्तरदायी रहेगा तथा राज्य के विद्युत पारेषण प्रणाली के संचालन संधारण सहित कंपनी में संचालित योजनाओं के तहत प्रस्तावित/निर्माणाधीन विभिन्न अति उच्चदाब/उच्चदाब सब स्टेशन एवं पारेषण लाइनों के निर्माण के कार्यों को लक्ष्य के अनुरूप पूर्ण करने के लिए उत्तरदायी रहेगा तथा भविष्य की आवश्यकताओं का आंकलन कर आवश्यक प्रस्ताव तैयार करायेगा. मैनेजिंग डायरेक्टर कंपनी के उद्देश्य तथा दायित्वों के निर्वहन हेतु प्रशासनिक निर्णय एवं कुशल प्रबंधन को लागू करने के लिए जिम्मेदार रहेगा.

3. **न्यूनतम शैक्षणिक योग्यता :—** अभ्यर्थी को मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय अथवा इन्स्टीट्यूट से इंजीनियरिंग में बी.ई./बी.टेक में प्रथम श्रेणी में डिग्रीधारी होना चाहिए.

4. **अनुभव :—**

   i. स्टेट सेक्टर के पॉवर ट्रांसमिशन यूटिलिटी अथवा पावर सेक्टर के शेडयूल "ए" सार्वजनिक उपक्रम में मुख्य अभियंता/एक्जीक्युटिव डायरेक्टर अथवा समतुल्य पद पर पॉवर ट्रांसमिशन क्षेत्र के अंतर्गत विभिन्न निर्माण कार्यो/सब स्टेशन एवं पारेषण लाइन के निर्माण एवं कमिशनिंग अथवा संचालन संधारण का न्यूनतम 05 वर्ष का अनुभव.

   ii. मैनेजिंग डायरेक्टर के पास उत्कृष्ट इंजीनियरिंग दक्षता के साथ-साथ पारेषण के क्षेत्र में कार्यरत विभिन्न एजेंसियों के साथ समन्वय करने की क्षमता होनी चाहिए तथा योजनाओं के रूपांकन एवं क्रियान्वयन के क्षेत्र में अनुभव एवं दक्षता होनी चाहिए ताकि वह पारेषण कंपनी की योजनाओं को सफलतापूर्वक लागू कर सके.

5. **अर्हताएं :—**

   i. अभ्यर्थी कलर ब्लाइण्ड नहीं होना चाहिए.

   ii. नियुक्त किये गये अभ्यर्थी को कार्य ग्रहण करने के पूर्व छत्तीसगढ़ राज्य मेडिकल बोर्ड से "फिटनेस सर्टिफिकेट" प्राप्त कर प्रस्तुत करना होगा. मेडिकल बोर्ड से फिट पाये जाने पर ही कार्यभार ग्रहण कराया जाएगा.

6. **वेतन एवं भत्ते :—** डायरेक्टर के पद के लिए कंपनी में कार्यपालक निदेशक के पद के लिए निर्धारित वेतनमान तथा विशेष वेतन के मद में रुपये 5000 देय होगा. वेतन के अतिरिक्त कंपनी के प्रचलित नियमों के अधीन महंगाई भत्ता, आवास भत्ता, चिकित्सा प्रतिपूर्ति, अवकाश यात्रा सुविधा आदि देय होंगे. सेवानिवृत्त अभ्यर्थियों को देय कुल राशि की गणना पेंशन की राशि घटाकर की जाएगी.

7. **नियुक्ति की अवधि :—** मैनेजिंग डायरेक्टर के पद पर नियुक्ति की अवधि कार्यभार ग्रहण करने की तारीख से 03 वर्ष के लिए रहेगी.

8. **आयु सीमा :—** दिनांक 01 जनवरी 2017 को न्यूनतम 60 वर्ष तथा अधिकतम 65 वर्ष हो.

9. **आवेदन प्रस्तुत करने की प्रक्रिया :—**

   i. आवेदन के साथ अभ्यर्थी द्वारा न्यूनतम निर्धारित अर्हताओं (आयु, शैक्षणिक योग्यता, कार्य अनुभव) एवं अन्य सुसंगित योग्यता/अनुभव (यदि कोई हो तो) के प्रमाण के रूप में सुसंगत दस्तावेजों की स्वप्रमाणित फोटोप्रति आवेदन के साथ संलग्न की जानी अनिवार्य है. अपूर्ण आवेदनों पर विचार नहीं किया जायेगा.

   ii. आवेदन संलग्न प्रारूप में श्री एम. के. त्यागी, सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, ऊर्जा विभाग, महानदी भवन, मंत्रालय, नया रायपुर 492002 को सम्बोधित करते हुए स्पीड पोस्ट से भेजा जायेगा.

   iii. सेवारत अभ्यर्थी को अपने आवेदन की एक प्रति सीधे तथा आवेदन की दूसरी प्रति अपने नियोक्ता संस्थान के माध्यम से भेजनी चाहिए.

   iv. सीधे ऊर्जा विभाग को भेजे जाने वाला आवेदन दिनांक 13 फरवरी 2017 को कार्यालय समय में सचिव, ऊर्जा विभाग, महानदी भवन, मंत्रालय, नया रायपुर को प्राप्त हो जाना चाहिए. निर्धारित अंतिम तिथि एवं समय के पश्चात् प्राप्त आवेदनों पर विचार नहीं किया जाएगा.

10. **चयन प्रक्रिया/नियुक्ति की प्रक्रिया :—**

    i. राज्य शासन द्वारा गठित चयन समिति द्वारा नियत दिनांक तक प्राप्त सभी दृष्टि से पूर्ण आवेदनों के अभ्यर्थियों में से सर्वाधिक उपयुक्त 03 उम्मीदवारों का पैनल अंग्रेजी अक्षरों के वर्णक्रम में राज्य शासन को प्रस्तुत किया जाएगा.

    ii. चयन समिति की अनुशंसा पर विचारोपरांत राज्य शासन द्वारा नियुक्ति आदेश प्रसारित किया जाएगा.

11. **सेवा शर्तें :—** प्रबंध निदेशक के पद पर नियुक्त अभ्यर्थी की सेवाएं छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (संविदा नियुक्ति) नियम-2012 से प्रशासित होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. एस. रत्नम,** विशेष सचिव.

**ANNEXURE -I**

## APPLICATION FORM FOR APPOINTMENT AS MANAGING DIRECTOR IN CHHATTISGARH STATE POWER TRANSMISSION COMPANY LIMITED [THROUGH PROPER CHANNEL] '*'

**(Note : Any column left blank will make the application incomplete and liable for rejection.)**

1. Name of the post applied for: ..........................................................................................

2. (a) Name (as per official records): ..........................................................................

(b) Identification Number (Aadhaar Number): ..........................................................

(c) Present Designation of the Applicant (in case Serving Candidate): ...................................

(d) Designation at the time of retirement (in case Retired Candidate): ....................................

(e) Category - Employment Status :- Officer of a State PSU's /CPSU's / Private Sector
(Please tick as applicable)

(f) Office Address : ..........................................................................................
..........................................................................................
..........................................................................................

3. Address for communication: ..........................................................................................
..........................................................................................
..........................................................................................

4. Telephone No: Office .............................. Residence ....................................
FAX No. ............................ Mobile No ......................................
E-Mail address ..........................................................................................

5. Date of Birth ............................... Age (as on 01.01.2017) .......................................

6. Eligibility Criteria:

| | As per job description | Possessed by the officer | Whether eligible or not |
|---|---|---|---|
| Educational/ professional qualifications (along with the name of Institutions) | | | |
| Present Pay Scale (in case Serving Candidate). | | | |
| Pay Scale at the time of retirement (in case Retired Candidate) | | | |
| Length of service in eligible pay scale | | | |

'*' Note: Not applicable if applicant has retired from service.

